विद्यारुपी धन को कोई चुरा नहीं सकता, राजा ले नहीं सकता, भाईयों में उसका भाग नहीं होता, उसका भार नहीं लगता, (और) खर्च करने से बढता है । सचमुच, विद्यारुप धन सर्वश्रेष्ठ है ।

नास्ति विद्यासमो बन्धुर्नास्ति विद्यासमः सुहृत् ।

नास्ति विद्यासमं वित्तं नास्ति विद्यासमं सुखम् ॥

विद्या जैसा बंधु नहीं, विद्या जैसा मित्र नहीं, (और) विद्या जैसा अन्य कोई धन या सुख नहीं ।

ज्ञातिभि र्वण्टयते नैव चोरेणापि न नीयते ।

दाने नैव क्षयं याति विद्यारत्नं महाधनम् ॥

यह विद्यारुपी रत्न महान धन है, जिसका वितरण ज्ञातिजनों द्वारा हो नहीं सकता, जिसे चोर ले जा नहीं सकते, और जिसका दान करने से क्षय नहीं होता ।

सर्वद्रव्येषु विद्यैव द्रव्यमाहुरनुत्तमम् ।

अहार्यत्वादनर्ध्यत्वादक्षयत्वाच्च सर्वदा ॥

सब द्रव्यों में विद्यारुपी द्रव्य सर्वोत्तम है, क्यों कि वह किसी से हरा नहीं जा सकता; उसका मूल्य नहीं हो सकता, और उसका कभी नाश नहीं होता ।

विद्या नाम नरस्य रूपमधिकं प्रच्छन्नगुप्तं धनम्

विद्या भोगकरी यशः सुखकरी विद्या गुरूणां गुरुः ।

विद्या बन्धुजनो विदेशगमने विद्या परं दैवतम्

विद्या राजसु पूज्यते न हि धनं विद्याविहीनः पशुः ॥

विद्या इन्सान का विशिष्ट रुप है, गुप्त धन है । वह भोग देनेवाली, यशदात्री, और सुखकारक है । विद्या गुरुओं का गुरु है, विदेश में वह इन्सान की बंधु है । विद्या बडी देवता है; राजाओं में विद्या की पूजा होती है, धन की नहीं । इसलिए विद्याविहीन पशु हि है ।

मातेव रक्षति पितेव हिते नियुंक्ते

कान्तेव चापि रमयत्यपनीय खेदम् ।

लक्ष्मीं तनोति वितनोति च दिक्षु कीर्तिम्

किं किं न साधयति कल्पलतेव विद्या ॥

विद्या माता की तरह रक्षण करती है, पिता की तरह हित करती है, पत्नी की तरह थकान दूर करके मन को रीझाती है, शोभा प्राप्त कराती है, और चारों दिशाओं में कीर्ति फैलाती है । सचमुच, कल्पवृक्ष की तरह यह विद्या क्या-क्या सिद्ध नहीं करती ?

विद्याविनयोपेतो हरति न चेतांसि कस्य मनुजस्य।

कांचनमणिसंयोगो नो जनयति कस्य लोचनानन्दम् ॥

विद्यावान और विनयी पुरुष किस मनुष्य का चित्त हरण नहीं करता ? सुवर्ण और मणि का संयोग किसकी आँखों को सुख नहीं देता ?

# धर्मरक्षापञ्चाङ्गम्

**हर्तृ र्न गोचरं याति दत्ता भवति विस्तृता ।**

**कल्पान्तेऽपि न या नश्येत् किमन्यद्विद्यया विना ॥**

जो चोरों के नजर पडती नहीं, देने से जिसका विस्तार होता है, प्रलय काल में भी जिसका विनाश नहीं होता, वह विद्या के अलावा अन्य कौन सा द्रव्य हो सकता है ?

**द्यूतं पुस्तकवाद्ये च नाटकेषु च सक्तिता ।**

**स्त्रियस्तन्द्रा च निन्द्रा च विद्याविघ्नकराणि षट् ॥**

जुआ, वाद्य, नाट्य (कथा/फिल्म) में आसक्ति, स्त्री (या पुरुष), तंद्रा, और निंद्रा – ये छे विद्या में विघ्नरुप होते हैं ।

**अलसस्य कुतो विद्या अविद्यस्य कुतो धनम् ।**

**अधनस्य कुतो मित्रममित्रस्य कुतः सुखम् ॥**

आलसी इन्सान को विद्या कहाँ ? विद्याविहीन को धन कहाँ ? धनविहीन को मित्र कहाँ ? और मित्रविहीन को सुख कहाँ ?

**रूपयौवनसंपन्ना विशाल कुलसम्भवाः ।**

**विद्याहीना न शोभन्ते निर्गन्धा इव किंशुकाः ॥**

रुपसंपन्न, यौवनसंपन्न, और चाहे विशाल कुल में पैदा क्यों न हुए हों, पर जो विद्याहीन हों, तो वे सुगंधरहित केसुडे के फूल की भाँति शोभा नहीं देते ।

**विद्याभ्यास स्तपो ज्ञानमिन्द्रियाणां च संयमः ।**

**अहिंसा गुरुसेवा च निःश्रेयसकरं परम् ॥**

विद्याभ्यास, तप, ज्ञान, इंद्रिय-संयम, अहिंसा और गुरुसेवा – ये परम् कल्याणकारक हैं ।

**विद्या ददाति विनयं विनयाद् याति पात्रताम्।**

**पात्रत्वाद्धनमाप्नोति धनाद्धर्मं ततः सुखम्॥**

विद्या से विनय (नम्रता) आती है, विनय से पात्रता (सजनता) आती है पात्रता से धन की प्राप्ति होती है, धन से धर्म और धर्म से सुख की प्राप्ति होती है ।

**दानानां च समस्तानां चत्वार्येतानि भूतले ।**

**श्रेष्ठानि कन्यागोभूमिविद्या दानानि सर्वदा ॥**

सब दानों में कन्यादान, गोदान, भूमिदान, और विद्यादान सर्वश्रेष्ठ है ।

**क्षणशः कणशश्चैव विद्यामर्थं च साधयेत् ।**

**क्षणे नष्टे कुतो विद्या कणे नष्टे कुतो धनम् ॥**

एक एक क्षण गवाये बिना विद्या प्राप्त करना चाहिए; और एक एक कण बचा करके धन ईकट्ठा करना चाहिए । क्षण गवानेवाले को विद्या कहाँ, और कण को क्षुद्र समझनेवाले को धन कहाँ ?

**विद्या नाम नरस्य कीर्तिरतुला भाग्यक्षये चाश्रयो**

**धेनुः कामदुधा रतिश्च विरहे नेत्रं तृतीयं च सा ।**

**सत्कारायतनं कुलस्य महिमा रत्नैर्विना भूषणम्**

**तस्मादन्यमुपेक्ष्य सर्वविषयं विद्याधिकारं कुरु ॥**

विद्या अनुपम कीर्ति है; भाग्य का नाश होने पर वह आश्रय देती है, कामधेनु है, विरह में रति समान है, तीसरा नेत्र है, सत्कार का मंदिर है, कुल-महिमा है, बगैर रत्न का आभूषण है; इस लिए अन्य सब विषयों को छोडकर विद्या का अधिकारी बन ।

## व्यायाम प्रशंसा

**व्यायामात् लभते स्वास्थ्यं दीर्घायुष्यं बलं सुखं।**

**आरोग्यं परमं भाग्यं स्वास्थ्यं सर्वार्थसाधनम् ॥**

व्यायाम से स्वास्थ्य, लम्बी आयु, बल और सुख की प्राप्ति होती है। निरोगी होना परम भाग्य है और स्वास्थ्य से अन्य सभी कार्य सिद्ध होते हैं ।

**व्यायामं कुर्वतो नित्यं विरुद्धमपि भोजनम् ।**

**विदग्धमविदग्धं वा निर्दोषं परिपच्यते ॥**

व्यायाम करने वाला मनुष्य गरिष्ठ, जला हुआ अथवा कच्चा किसी प्रकार का भी खराब भोजन क्यों न हो, चाहे उसकी प्रकृति के भी विरुद्ध हो, भलीभांति पचा जाता है और कुछ भी हानि नहीं पहुंचाता ।

**शरीरोपचयः कान्तिर्गात्राणां सुविभक्तता ।**

**दीप्ताग्नित्वमनालस्यं स्थिरत्वं लाघवं मृजा ॥**

व्यायाम से शरीर बढ़ता है । शरीर की कान्ति वा सुन्दरता बढ़ती है । शरीर के सब अंग सुड़ौल होते हैं । पाचनशक्ति बढ़ती है । आलस्य दूर भागता है । शरीर दृढ़ और हल्का होकर स्फूर्ति आती है । तीनों दोषों की (मृजा) शुद्धि होती है।

**न चैनं सहसाक्रम्य जरा समधिरोहति ।**

**स्थिरीभवति मांसं च व्यायामाभिरतस्य च ॥**

व्यायामी मनुष्य पर बुढ़ापा सहसा आक्रमण नहीं करता, व्यायामी पुरुष का शरीर और हाड़ मांस सब स्थिर होते हैं ।

**श्रमक्लमपिपासोष्णशीतादीनां सहिष्णुता ।**

**आरोग्यं चापि परमं व्यायामदुपजायते ॥**

श्रम थकावट ग्लानि (दुःख) प्यास शीत (जाड़ा) उष्णता (गर्मी) आदि सहने की शक्ति व्यायाम से ही आती है और परम आरोग्य अर्थात् स्वास्थ्य की प्राप्ति भी व्यायाम से ही होती है ।

**न चास्ति सदृशं तेन किंचित्स्थौल्यापकर्षणम् ।**

**न च व्यायामिनं मर्त्यमर्दयन्त्यरयो भयात् ॥**

अधिक स्थूलता को दूर करने के लिए व्यायाम से बढ़कर कोई और औषधि नहीं है, व्यायामी मनुष्य से उसके शत्रु सर्वदा डरते हैं और उसे दुःख नहीं देते ।

**समदोषः समाग्निश्च समधातुमलक्रियः ।**

**प्रसन्नात्मेन्द्रियमनाः स्वस्थ इत्यभिधीयते ॥**

जिस मनुष्य के दोष वात, पित्त और कफ, अग्नि (जठराग्नि), रसादि सात धातु, सम अवस्था में तथा स्थिर रहते हैं, मल मूत्रादि की क्रिया ठीक होती है और शरीर की सब क्रियायें समान और उचित हैं, और जिसके मन इन्द्रिय और आत्मा प्रसन्न रहें वह मनुष्य स्वस्थ है ।

## परोपकार प्रशंसा

**परोपकाराय फलन्ति वृक्षाः परोपकाराय वहन्ति नद्यः ।**

**परोपकाराय दुहन्ति गावः परोपकारार्थ मिदं शरीरम् ॥**

परोपकार के लिए वृक्ष फल देते हैं, नदीयाँ परोपकार के लिए ही बहती हैं और गाय परोपकार के लिए दूध देती हैं अर्थात् यह शरीर भी परोपकार के लिए ही है ।

**रविश्चन्द्रो घना वृक्षा नदी गावश्च सज्जनाः ।**

**एते परोपकाराय युगे दैवेन निर्मिता ॥**

सूर्य, चन्द्र, बादल, नदी, गाय और सज्जन - ये हरेक युग में ब्रहमा ने परोपकार के लिए निर्माण किये हैं ।

**परोपकारशून्यस्य धिक् मनुष्यस्य जीवितम् ।**

**जीवन्तु पशवो येषां चर्माप्युपकरिष्यति ॥**

परोपकार रहित मानव के जीवन को धिक्कार है । वे पशु धन्य है, मरने के बाद जिनका चमडा भी उपयोग में आता है ।

**आत्मार्थं जीवलोकेऽस्मिन् को न जीवति मानवः ।**

**परं परोपकारार्थं यो जीवति स जीवति ॥**

इस जीवलोक में स्वयं के लिए कौन नहीं जीता ? परंतु, जो परोपकार के लिए जीता है, वही सच्चा जीना है ।

**परोपकृति कैवल्ये तोलयित्वा जनार्दनः ।**

**गुर्वीमुपकृतिं मत्वा ह्यवतारान् दशाग्रहीत् ॥**

विष्णु भगवान ने परोपकार और मोक्षपद दोनों को तोलकर देखे, तो उपकार का पल्लु ज्यादा झुका हुआ दिखा; इसलिए परोपकारार्थ उन्हों ने दस अवतार लिये ।

**श्लोकार्धेन प्रवक्ष्यामि यदुक्तं ग्रन्थकोटिभिः ।**

**परोपकारः पुण्याय पापाय परपीडनम् ॥**

जो करोडो ग्रंथों में कहा है, वह मैं आधे श्लोक में कहता हूँ; परोपकार पुण्यकारक है, और दूसरे को पीडा देना पापकारक है ।

**भवन्ति नम्रस्तरवः फलोद्गमैः नवाम्बुभिर्दूरविलम्बिनो घनाः ।**

**अनुद्धताः सत्पुरुषाः समृद्धिभिः स्वभाव एवैष परोपकारिणाम् ॥**

वृक्षों पर फल आने से वे झुकते हैं (नम्र बनते हैं); पानी में भरे बादल आकाश में नीचे आते हैं; अच्छे लोग समृद्धि से गर्विष्ठ नहीं बनते, परोपकारियों का यह स्वभाव हि होता है ।

**राहिणि नलिनीलक्ष्मी दिवसो निदधाति दिनकराप्रभवाम् ।**

# धर्मरक्षापञ्चाङ्गम्

**अनपेक्षितगुणदोषः परोपकारः सतां व्यसनम् ॥**

दिन में जिसे अनुराग है वैसे कमल को, दिन सूर्य से पैदा हुई शोभा देता है । अर्थात् परोपकार करना तो सज्जनों का व्यसन-आदत है, उन्हें गुण-दोष की परवा नहीं होती ।

**पिबन्ति नद्यः स्वयमेव नाम्भः स्वयं न खादन्ति फलानि वृक्षाः ।**

**नादन्ति सस्यं खलु वारिवाहाः परोपकाराय सतां विभूतयः ॥**

नदियाँ अपना पानी खुद नहीं पीती, वृक्ष अपने फल खुद नहीं खाते, बादल खुद ने उगाया हुआ अनाज खुद नहीं खाते । सत्पुरुषों का जीवन परोपकार के लिए हि होता है ।

## धर्म प्रशंसा



**श्रूयतां धर्म सर्वस्वं श्रुत्वा चैव अनुवर्त्यताम्।**

**आत्मनः प्रतिकूलानि, परेषां न समाचरेत् ॥**

धर्म का सर्वस्व क्या है, सुनो और सुनकर उस पर चलो ! अपने को जो अच्छा न लगे, वैसा आचरण दूसरे के साथ नही करना चाहिये।

**धर्म एव हतो हन्ति धर्मो रक्षति रक्षितः।**

**तस्माद्धर्मो न हन्तव्यो मा नो धर्मो हतोऽवधीत् ॥**

मरा हुआ धर्म मारने वाले का नाश, और रक्षित धर्म रक्षक की रक्षा करता है। इसलिए धर्म का हनन कभी न करना, इस डर से कि मारा हुआ धर्म कभी हमको न मार डाले।

**सुखार्थं सर्वभूतानां मताः सर्वाः प्रवृत्तयः ।**

**सुखं नास्ति विना धर्मं तस्मात् धर्मपरो भव ॥**

सब प्राणियों की प्रवृत्ति सुख के लिए होती है, (और) बिना धर्म के सुख मिलता नही । इस लिए, तू धर्मपरायण बन ।

**स जीवति गुणा यस्य धर्मो यस्य जीवति ।**

**गुणधर्मविहीनो यो निष्फलं तस्य जीवितम् ॥**

जो गुणवान है, धार्मिक है वही जीते हैं (या “जीये” कहे जाते हैं) । जो गुण और धर्म से रहित है उसका जीवन निष्फल है ।

# धर्मरक्षापञ्चाङ्गम्

अथाहिंसा क्षमा सत्यं ह्रीश्रद्धेन्द्रिय संयमाः ।

दानमिज्या तपो ध्यानं दशकं धर्म साधनम् ॥

अहिंसा, क्षमा, सत्य, लज्जा, श्रद्धा, इंद्रियसंयम, दान, यज्ञ, तप और ध्यान – ये दस धर्म के साधन है ।

धर्मः कल्पतरुः मणिः विषहरः रत्नं च चिन्तामणिः

धर्मः कामदुधा सदा सुखकरी संजीवनी चौषधीः ।

धर्मः कामघटः च कल्पलतिका विद्याकलानां खनिः

प्रेम्णैनं परमेण पालय हृदा नो चेत् वृथा जीवनम् ॥

धर्म कल्पतरु, विषहर मणि, चिंतामणि रत्न है । धर्म सदा सुख देनेवाली कामधेनु है, और संजीवनी औषधि है । धर्म कामघट, कल्पलता, विद्या और कला का खजाना है । इस लिए, तूं उस धर्म का प्रेम और आनंद से पालन कर, वर्ना तेरा जीवन व्यर्थ है ।

अध्रुवेण शरीरेण प्रतिक्षण विनाशिना ।

ध्रुवं यो नार्जयेत् धर्मं स शोच्यः मूढचेतनः ॥

प्रतिक्षण नष्ट होनेवाले, अनिश्चित शरीर के मुकाबले, निश्चित ऐसे धर्म को जो प्राप्त नहीं करता, वह मूर्ख शोक करने योग्य है ।

पूर्वे वयसि तत्कुर्याधेन वृद्धः सुखं वसेत् ।

यावज्जीवेन तत्कुर्याद्येनामुत्रसुखं वसेत् ॥

यौवन में ऐसा करना चाहिए जिससे बुढ़ापा सुख से कटे। यह जीवन ऐसे जीना जिससे परलोक (या दूसरे जन्म) में चैन मिले ।

अस्थिरं जीवितं लोके ह्यस्थिरे धनयौवने ।

अस्थिराः पुत्रदाराश्च धर्मः कीर्ति द्वयं स्थिरम् ॥

इस जगत में धन, जीवन, यौवन अस्थिर हैं; पुत्र और स्त्री भी अस्थिर हैं । केवल धर्म और कीर्ति (ये दो हि) स्थिर है ।

उत्थायोत्थाय बोद्धव्यं किमद्य सुकृतं कृतम् ।

आयुषः खण्डमादाय रविरस्तं गमिष्यति ॥

रोज उठकर “आज क्या सुकृत्य किया” यह जान लेना चाहिए, क्यों कि सूर्य (हररोज) आयुष्य का छोटा तुकडा लेकर अस्त होता है ।

अजरामरवत्प्राज्ञो विद्यामर्थं च चिन्तयेत् ।

गृहीत इव केशेषु मृत्युना धर्ममाचरेत् ॥

बूढापा और मृत्यु नहीं आयेंगे ऐसा समजकर विद्या और धन का चिंतन करना चाहिए । पर मृत्यु ने हमें बाल से जकड रखा है, ऐसा समजकर धर्म का आचरण करना चाहिए ।

जीवन्तं मृतवन्मन्ये देहिनं धर्मवर्जितम् ।

# धर्मरक्षापञ्चाङ्गम्

**मृतो धर्मेण संयुक्तो दीर्घजीवी न संशयः ॥**

धर्महीन मनुष्य को जिंदा होने के बावजुद मैं मृत समजता हूँ । धर्मयुक्त इन्सान मर कर भी दीर्घायु(नाम अमर) रहता है, उस में संदेह नहीं ।

**अनित्यानि शरीराणि विभवो नैव शाश्वतः ।**

**नित्य संनिहितो मृत्युः कर्तव्यो धर्मसङ्ग्रहः ॥**

शरीर अनित्य है; धन भी नित्य नहीं(हमेशा रहने वाला नहीं) है; और मृत्यु निश्चित है, इस लिए धर्मसंग्रह करना चाहिए ।

**सकलापि कला कलावतां विकला धर्मकलां विना खलु ।**

**सकले नयने वृथा यथा तनुभाजां कनीनिकां विना ॥**

जैसे इन्सान की आँखें कीकी के बिना निस्तेज है, वैसे हि धर्म की कला के बिना सभी कला व्यर्थ है ।

**मृतं शरीरमुत्सृज्य काष्ठलोष्ठसमं क्षितौ ।**

**विमुखा बान्धवा यान्ति धर्मस्तमनुगच्छति ॥**

मृत शरीर को छोड़कर जैसे लकड़ी के टुकड़े चले जाते हैं, वैसे संबंधी भी मुँह फेरकर चले जाते हैं । केवल धर्म ही मनुष्य के पीछे जाता है ।

**आहार निद्रा भय मैथुनं च सामान्यमेतत् पशुभिर्नराणाम् ।**

**धर्मो हि तेषामधिको विशेषः धर्मेण हीनाः पशुभिः समानाः ॥**

आहार, निद्रा, भय और मैथुन – ये तो इन्सान और पशु में समान है । इन्सान में विशेष केवल धर्म है, अर्थात् बिना धर्म के लोग पशुतुल्य है ।

**धर्मस्य फलमिच्छन्ति धर्मं नेच्छन्ति मानवाः ।**

**फलं पापस्य नेच्छन्ति पापं कुर्वन्ति सादराः ॥**

लोगों को धर्म का फल चाहिए, पर धर्म का आचरण नहि ! और पाप का फल नहि चाहिए, पर गर्व से पापाचरण करते हैं।

**सत्येनोत्पद्यते धर्मो दयादानेन वर्धते ।**

**क्षमायां स्थाप्यते धर्मो क्रोधलोभा द्विनश्यति ॥**

धर्म सत्य से उत्पन्न होता है, दया और दान से बढता है, क्षमा से स्थिर होता है, और क्रोध एवं लोभ से नष्ट होता है ।

**धर्मो मातेव पुष्णाति धर्मः पाति पितेव च ।**

**धर्मः सखेव प्रीणाति धर्मः स्निह्यति बन्धुवत् ॥**

धर्म माता की तरह हमें पुष्ट करता है, पिता की तरह हमारा रक्षण करता है, मित्र की तरह खुशी देता है, और सम्बन्धियों की भाँति स्नेह देता है ।

**अन्यस्थाने कृतं पापं धर्मस्थाने विमुच्यते ।**

**धर्मस्थाने कृतं पापं वज्रलेपो भविष्यति ॥**

# धर्मरक्षापञ्चाङ्गम्

अन्य जगहों पे किये हुए पापों से धर्मस्थान में मुक्ति मिलती है, पर धर्मस्थान में किया हुआ पाप वज्रलेप बनता है ।

**धृतिः क्षमा दमोऽस्तेयं शौच मिन्द्रियनिग्रहः ।**

**धी र्विद्या सत्यमक्रोधो दशकं धर्म लक्षणम् ॥**

धारणा शक्ति, क्षमा, दम, अस्तेय (चोरी न करना), शौच, इन्द्रियनिग्रह, बुद्धि, विद्या, सत्य, अक्रोध – ये दस धर्म के लक्षण हैं ।

## दान प्रशंसा

**सङ्ग्रहैकपरः प्राप समुद्रोऽपि रसातलम् ।**

**दाता तु जलदः पश्य भुवनोपरि गर्जति ॥**

देखो, संग्रह में मग्न रहने वाला समंदर रसातल को चला गया, (किंतु) देने वाला बादल पृथ्वी पर आज भी गरजता है ।

**कदर्योपात्त वित्तानां भोगो भाग्यवतां भवेत् ।**

**दन्ता दलति कष्टेन जिह्वा गिलति लीलया ॥**

कंजूस ने अर्जित किया हुए धन का उपभोग भाग्यशाली को प्राप्त होता है, जिस प्रकार दांत कष्ट सह कर जो (खुराक) चबाता है, उसे जबान आसानी से निगल जाती है ।

**रक्षन्ति कृपणाः पाणौ द्रव्यं प्राणमिवात्मनः ।**

**तदेव सन्तः सततमुत्सृजन्ति यथा मलम् ॥**

कृपण (लोभी व्यक्ति) प्राण की तरह द्रव्य(धन)का अपने हाथ में रक्षण करता है, पर संत पुरुष उसी द्रव्य को मल की तरह त्याग देते है ।

**दाता नीचोऽपि सेव्यः स्यान्निष्फलो न महानपि ।**

**जलार्थी वारिधि त्यक्त्वा पश्य कूपं निषेवते ॥**

दाता छोटा हो तो भी उसका आश्रय लेना, पर जो फलरहित है, वह बडा हो(अर्थवान्), फिर भी उसका आश्रय नहि लेना । देखो ! प्यासा, सागर का त्याग करके कुँए के पास ही जाता है ।

**अहो एषां वरं जन्म सर्व प्राण्युपजीवनम् ।**

**धन्या महीरुहा येभ्यो निराशां यान्ति नार्थिनः ॥**

सब प्राणियों पर उपकार करनेवाले इन (वृक्षों) का जन्म श्रेष्ठ है, वृक्षों को धन्य है कि जिनसे याचक निराश नहीं होते ।

**धिग् धिग् दानम सत्कारं पौरुषं धिक्कलङ्कितम् ।**

**जीवितं मानहीनं धिग् धिक्कन्यां बहुभाषिणीम् ॥**

बिना सत्कार के दान को धिक्कार है; कलंकित पौरुष को धिक्कार है; मानरहित जीवन को धिक्कार है, और बहुत बोलने वाली स्त्री को भी धिक्कार है ।

**गर्जित्वा बहुदूरमुन्नति-भृतो मुञ्चन्ति मेघा जलम्**

**भद्रस्यापि गजस्य दानसमये सञ्जायतेऽन्तर्मदः ।**

**पुष्पाडम्बर यापनेन ददति प्रायः फलानि द्रुमाः**

**नो छेको नो मदो न कालहरणं दान प्रवृतौ सताम् ॥**

उन्नत बादल, दूर से गर्जना करके पानी देते हैं, भद्र हाथी में भी दान के समय (गण्डस्थल में रस उत्पन्न होते वक्त) मद उत्पन्न होता है, वृक्ष भी पुष्पों का आडंबर दूर करके फल देते हैं; अर्थात् दानप्रवृत्त होने में सज्जनों को दंभ, घमंड या कालहरण नहीं होते ।

**उत्तमोऽप्रार्थितो दत्ते मध्यमः प्रार्थितः पुनः ।**

**याचकै र्याच्यमानोऽपि दत्ते न त्वधमाधमः ॥**

उत्तम (मनुष्य) मांगे बगैर देता है, मध्यम मागने के बाद देता है; पर, अधम में अधम तो याचकों के मागने पर भी नहीं देता ।

**शतेषु जायते शूरः सहस्त्रेषु च पण्डितः ।**

**वक्ता दशसहस्त्रेषु दाता भवति वा न वा ॥**

शूर सौ में एक, पण्डित हजार में एक और वक्ता दस हजार में एक हो सकता है; पर दाता तो कोई मुश्किल से ही मिलता है ।

**देयं भो ह्यधने धनं सुकृतिभिः नो सञ्चितं सर्वदा**

**श्रीकर्णस्य बलेश्च विक्रमपते रद्यापि कीर्तिः स्थिता ।**

**आश्चर्यं मधु दानभोगरहितं नष्टं चिरात् सञ्चितम्**

**निर्वेदादिति पाणिपादयुगलं घर्षन्त्यहो मक्षिकाः ॥**

निर्धन को धन देना चाहिए क्यों कि सत्पुरुषों ने कदापि उसका संचय नहीं किया, (देखो) श्री कर्ण, बलि और विक्रम की कीर्ति आज तक स्थिर रही है । (दूसरी ओर) आश्चर्य है कि मधुमक्खियों ने मधु का दीर्घकाल तक केवल संचय ही किया, न तो उसका दान किया और न उपभोग !

**सुक्षेत्रे वापयेद्बीजं सुपात्रे निक्षिपेत् धनम् ।**

**सुक्षेत्रे च सुपात्रे च ह्युप्तं दत्तं न नश्यति ॥**

अच्छे खेत में बीज बोना चाहिए, सुपात्र को धन देना चाहिए । अच्छे खेत में बोया हुआ और सुपात्र को दिया हुआ, कभी नष्ट नहीं होता ।

**अल्पमपि क्षितौ क्षिप्तं वटबीजं प्रवर्धते ।**

**जलयोगात् यथा दानात् पुण्यवृक्षोऽपि वर्धते ॥**

जमीन पर डाला हुआ छोटा सा वटवृक्ष का बीज, जैसे जल के योग से बढता है, वैसे पुण्यवृक्ष भी दान से बढता है ।

**सार्थः प्रवसतो मित्रं भार्या मित्रं गृहे सतः ।**

**आतुरस्य भिषग् मित्रं दानं मित्रं मरिष्यतः ॥**

समूह प्रवासी का मित्र है, पत्नी गृह में रहने वाले की मित्र है, वैद्य रोगी का और दान मरते हुए मनुष्य का (या मर्त्य मनुष्य का) मित्र है ।

**हस्तस्य भूषणं दानं सत्यं कण्ठस्य भूषणम् ।**

**श्रोत्रस्य भूषणं शास्त्रं भूषणैः किं प्रयोजनम् ॥**

हाथ का भूषण दान है, कण्ठ का भूषण सत्य, और कान का भूषण शास्त्र है, तो फिर अन्य आभूषणों की क्या आवश्यकता है ?

**न्यायागतेन द्रव्येण कर्तव्यं पारलौकिकम् ।**

**दानं हि विधिना देयं काले पात्रे गुणान्विते ॥**

न्यायपूर्ण मिले हुए धन से, पारलौकिक कर्तव्य करना चाहिए । दान विधिपूर्वक, गुणवान मनुष्य को, सही समयपर देना चाहिए ।

**मातापित्रो र्गुरौ मित्रे विनीते चोपकारिणि ।**

**दीनानाथ विशिष्टेषु दत्तं तत्सफलं भवेत् ॥**

माता-पिता को, गुरु को, मित्र को, संस्कारी लोगों को, उपकार करने वाले को और खासकर दीन-अनाथ को (या ईश्वर को) जो दिया जाता है, वह सफल होता है ।

**न रणे विजयात् शूरोऽध्ययनात् न च पण्डितः**

**न वक्ता वाक्पटुत्वेन न दाता चार्थ दानतः ।**

**इन्द्रियाणां जये शूरो धर्मं चरति पण्डितः**

**हित प्रायोक्तिभिः वक्ता दाता सन्मान दानतः ॥**

व्यक्ति रणमैदान में विजय प्राप्त करने से नहीं, बल्कि इंद्रियविजय से शूर कहलाता है; अध्ययन से नहीं, बल्कि धर्माचरण से पण्डित कहलाता है; वाक्चातुर्य से नहीं, पर हितकारक वाणी से वक्ता कहलाता है; और (केवल) धन देने से नहीं, बल्कि सम्मान देने से (सम्मानपूर्वक देने से) दाता बनता है ।

**दानं ख्यातिकरं सदा हितकरं संसार सौख्याकरं**

**नृणां प्रीतिकरं गुणाकरकरं लक्ष्मीकरं किङ्करम् ।**

**स्वर्गावासकरं गतिक्षयकरं निर्वाणसम्पत्करम्**

**वर्णायु र्बलबुद्धि वर्ध्दनकरं दानं प्रदेयं बुधैः ॥**

दान ख्याति बढाने वाला, सदा हित करने वाला, संसार सुखी करने वाला, प्रीतिकर, गुणों का लाने वाला, लक्ष्मीदायक, सेवकरुप, स्वर्गदाता, गति क्षय करने वाला, मोक्षरुप संपत्त देने वाला, आयुष्य, बल और बुद्धिदाता है । (इस लिए) बुद्धिमान् लोगों को दान करना चाहिए ।

**देयं भेषजमार्तस्य परिश्रान्तस्य चासनम् ।**

**तृषितस्य च पानीयं क्षुधितस्य च भोजनम् ॥**

पीडित को औषध, थके हुए को आसन, प्यासे को पानी और भूखे को भोजन देना चाहिए ।

**गोदुग्धं वाटिकापुष्पं विद्या कूपोदकं धनम् ।**

**दानाद्विवर्धते नित्यमदानाच्च विनश्यति ॥**

दान करने से (हर प्रकार की समृद्धि जैसे..) गाय का दूध, बाग के फूल, विद्या, कुँए का पानी और धन (इत्यादि) नित्य बढते रहते हैं, पर आदान से ये सब नष्ट होते हैं ।

**अभिगम्योत्तमं दानमाहूतं चैव मध्यमम् ।**

**अधमं याच्यमानं स्यात् सेवादानं तु निष्फलम् ॥**

खुद उठकर दिया हुआ दान उत्तम है; बुलाकर दिया हुआ दान मध्यम है; याचना के पश्चात् दिया हुआ दान अधम है; और सेवा के बदले में दिया हुआ दान निष्फल है (अर्थात् वह दान नहीं, व्यवहार है) ।

**पात्रेभ्यः दीयते नित्यमनपेक्ष्य प्रयोजनम् ।**

**केवलं त्यागबुध्दया यद् धर्मदानं तदुच्यते ॥**

किसी प्रकार के प्रयोजन बिना, जो केवल त्यागबुद्धि से दिया जाता है, वही धर्मदान कहलाता है ।

**अपात्रेभ्यः तु दत्तानि दानानि सुबहून्यपि ।**

**वृथा भवन्ति राजेन्द्र भस्मन्याज्याहुति र्यथा ॥**

हे राजेन्द्र ! जैसे (यज्ञकुंड में बची) भस्म पर घी की आहुति देना निरर्थक है, वैसे ही अपात्र को दिया हुआ बहुत सारा दान व्यर्थ है ।

**भवन्ति नरकाः पापात् पापं दारिद्य सम्भवम् ।**

**दारिद्यमप्रदानेन तस्मात् दानपरो भव ॥**

पाप से नरक उत्पन्न होता है; पाप दारिद्य में से, और दारिद्य अप्रदान में से निर्माण होता है । अर्थात् तू दान के लिए तत्पर बन ।

**दानेन प्राप्यते स्वर्गो दानेन सुखमश्नुते ।**

**इहामुत्र च दानेन पूज्यो भवति मानवः ॥**

दान से स्वर्ग प्राप्त होता है, दान से ही सुख मिलता है । इस लोक और परलोक में इन्सान दान से ही पूज्य बनता है ।

**दातव्यं भोक्तव्यं सति विभवे सञ्चयो न कर्तव्यः ।**

**पश्येह मधुकरीणां सञ्चितमर्थं हरन्त्यन्ये ॥**

जब धन हो तब दान करना चाहिए और उपभोग करना चाहिए न कि उसका संचय करना । देखो ! मधुमक्खी ने इकट्ठा किया हुआ धन दूसरा ले जाता है ।

**दानेन भूतानि वशी भवन्ति दानेन वैराण्यपि यान्ति नाशम् ।**

**परोऽपि बन्धुत्वभुपैति दानैर् दानं हि सर्वव्यसनानि हन्ति ॥**

दान से सभी प्राणी वश होते है; दान से बैर खत्म हो जाता है । #दान से शत्रु भी भाई बन जाता है; दान से ही सभी संकट दूर होते हैं ।

**बोधयन्ति न याचन्ते भिक्षाद्वारा गृहे गृहे ।**

**दीयतां दीयतां नित्यमदातुः फलमीदृशम् ॥**

# धर्मरक्षापञ्चाङ्गम्

घर-घर जानेवाले याचक, भिक्षा नहीं मांग रहे बल्कि यह उपदेश दे रहे हैं कि नित्य दान देते रहो, (अन्यथा) अदातृत्व का परिणाम हम को देख लो !

**अनुकूले विधौ देयं एतः पूरयिता हरिः ।**

**प्रतिकूले बिधौ देयं यतः सर्वं हरिष्यति ॥**

तकदीर अनुकूल हो तब दान देना चाहिए क्यों कि सब देने वाला भगवान है । तकदीर प्रतिकूल हो तब भी देना चाहिए क्यों कि सब हरण करने वाला भी भगवान ही है ।

**दाता प्रतिगृहीता च शुद्धि र्देयं च धर्मयुक् ।**

**देशकालौ च दानानाम ङ्गन्येतानि षड् विदुः ॥**

दाता, लेनेवाला, पावित्र्य, देय वस्तु, देश, और काल – ये छे दान के अंग हैं ।

**आनन्दाश्रूणि रोमाञ्चो बहुमानः प्रियं वचः ।**

**तथानुमोदता पात्रे दानभूषणपञ्चकम् ॥**

आनंदाश्रु, रोमांच, लेनेवाले के प्रति अति आदर, प्रिय वचन, सुपात्र को दान देने का अनुमोदन – ये पाँच दान के भूषण हैं ।

**अनादरो विलम्बश्च वै मुख्यं निष्ठुरं वचः ।**

**पश्चात्तापश्च पञ्चापि दानस्य दूषणानि च ॥**

तिरष्कार, देने में विलंब, मुँह फेरना, निष्ठुर वचन, और देने के बाद पश्चाताप – ये पाँच दान के दूषण हैं ।

**यद् दत्वा तप्यते पश्चादपात्रेभ्यस्तथा च यत् ।**

**अश्रद्धया च यद्दानं दाननाशास्त्रयः स्वमी ॥**

देने के बाद पश्चात्ताप होना, अपात्र को देना, और श्रद्धारहित देना – इनसे दान नष्ट हो जाता है ।

**द्वाविमौ पुरुषौ लोके न भूतौ न भविष्यतः ।**

**प्रार्थितं यश्च कुरुते यश्च नार्थयते परम् ॥**

दो प्रकार के लोग होना मुश्किल है; जो दूसरों की प्रार्थना पूरी करता है, और जो दूसरे से कुछ मागता नहीं ।

**लब्धानामपि वित्तानां बोद्धव्यौ द्वावतिक्रमौ ।**

**अपात्रे प्रतिपत्तिश्च पात्रे चाप्रतिपादनम् ॥**

वित्तवानों के हाथ से धन का दो तरीकों से दुरुपयोग होता है; कुपात्र को दान देकर, और सत्पात्र को न देकर ।

**पिपीलिकार्जितं धान्यं मक्षिकासंचितं मधु ।**

**लुब्धेनोपार्जितं द्रव्यं समूलं च विनश्यति ॥**

चींटी से इकट्ठा किया हुआ धान्य, मधुमक्खी से इकट्ठा किया हुआ मधु, लोभी से इकट्ठा किया हुआ धन, इन सभी को लेने वाला का मूल से ही नाश होता है ।

**अदेशकाले यद्दानमपात्रेभ्यश्च दीयते ।**

**असत्कृतमवज्ञातं तत्तामसमुदाहृतम् ॥**

जो दान बिना सत्कार, तिरष्कारपूर्वक, अयोग्य देश-काल में या कुपात्र को दिया जाता है, वह तामस दान कहलाता है ।

**यत्तु प्रत्युपकारार्थं फलमुद्दिश्य वा पुनः ।**

**दीयते च परिक्लिष्टं तद्दानं राजसं स्मृतम् ॥**

जो दान क्लेश से, प्रत्युपकार की भावना से, या फल मिलने की अपेक्षा से दिया जाता है, वह राजस दान कहा गया है ।

**दातव्यमिति यद्दानं दीयतेऽनुपकारिणे ।**

**देशे काले च पात्रे च तद्दानं सात्त्विकं स्मृतम् ॥**

“दान देना कर्तव्य है” ऐसी भावना से जो दान देश, काल, और योग्य पात्र देखकर, प्रत्युपकार की भावना रखे बगैर दिया जाता है वह सात्त्विक दान कहा गया है ।

**आत्मार्थं जीवलोकेस्मिन् को न जीवति मानवः ।**

**परं परोपकारार्थं यो जीवति स जीवति ॥**

इस दुनिया में अपने लिए कौन मानव नहीं जीता (सब जीते हैं) ? लेकिन परोपकार के लिए जीए उसे जीया कहते हैं ।

**यस्मिन् जीवति जीवन्ति बहवः स तु जीवति ।**

**काकोऽपि किं न कुरुते चंच्वा स्वोदरपूरणम् ॥**

जिसके जीने से कई लोग जीते हैं, वह जीया कहलाता है, अन्यथा क्या कौआ भी चोंच से अपना पेट नहीं भरता ?

**यस्य जीवन्ति धर्मेण पुत्रा मित्राणि बान्धवाः ।**

**सफलं जीवितं तस्य नात्मार्थे को हि जीवति ॥**

जिसके सत्कर्म से पुत्र, मित्र और बंधु जीते हैं उसका जीवन सफल है अन्यथा अपने लिए कौन नहीं जीता “सब जीते हैं” ।

**दानं भोगो नाशस्तिस्त्रो गतयो भवन्ति वित्तस्य ।**

**यो न ददाति न भुङ्क्ते तस्य तृतीया गतिर्भवति ॥**

दान, भोग, व नाश – ये वित्त की तीन गतियाँ हैं । जो देता नहीं है, और भुगतता भी नहीं है, उसके वित्त की तीसरी गति अर्थात् नाश होता है ।

**वाणी सरस्वती यस्य भार्या पुत्रवती सती ।**

**लक्ष्मीः दानवती यस्य सफलं तस्य जीवितम् ॥**

जिसकी वाणी रसवती हो, पत्नी पुत्रवती हो, और लक्ष्मी दानवती हो उसका जीवन सफल है ।

**दानोपभोगरहिता दिवसा यस्य यान्ति वै ।**

**स लोहकारभस्रेव श्वसन्नपि न जीवति ॥**

जिसके दिन दान का उपभोग लिये बिना पसार होता है, वह साँस लेते हुए भी लोहार के धमन की भाँति जीवंत नहीं है ।

**कुपात्र दानात् च भवेत् दरिद्रो दारिद्र्य दोषेण करोति पापम् ।**

**पापप्रभावात् नरकं प्रयाति पुनर्दरिद्रः पुनरेव पापी ॥**

कुपात्र को दान देने से दरिद्री बनता है । दारिद्र्य दोष से पाप होता है । पाप के प्रभाव से नरक में जाता है; फिर से दरिद्री और फिर से पाप होता है ।

**सुपात्रदानात् च भवेत् धनाढ्यो धनप्रभावेण करोति पुण्यम् ।**

**पुण्यप्रभावात् सुरलोकवासी पुनर्धनाढ्यः पुनरेव भोगी ॥**

सुपात्र को दान देने से व्यक्ति धनवान बनता है; (फिर) धन के प्रभाव से पुण्यकर्म करता है; पुण्य के प्रभाव से उसे स्वर्ग प्राप्त होता है; और फिर से धनवान और फिर से भोगी बनता है ।

**फलं यच्छति दातृभ्यो दानं नात्रास्ति संशयः ।**

**फलं तुल्यं ददात्येतदाश्चर्यं त्वनुमोदकम् ॥**

दान करने से दान फल देता है उसमें संशय नहि, पर पीछे से वह उतना ही आनंद रुपी फल देता है, वह आश्चर्य है ।

**सुदानात्प्राप्यते भोगः सुदानात्प्राप्यते यशः ।**

**सुदानात् जायते कीर्तिः सुदानात् प्राप्यते सुखम् ॥**

सत् (सम्यक्) दान करने से यश, कीर्ति और सुख प्राप्त होते हैं ।

**मायाहंङ्कार लज्जाभिः प्रत्युपक्रिययाऽथवा ।**

**यत्किञ्चिद्दीयते दानं न तध्दर्मस्य साधकम् ॥**

माया से, अहंकार से, लज्जा से या बदला लेने की भावना से जो कुछ भी दान दिया जाता है, उस दान से धर्म नहीं साधा जाता ।

**यदि चास्तमिते सूर्ये न दत्तं धनमर्थिनाम् ।**

**तध्दनं नैव जानामि प्रातः कस्य भविष्यति ॥**

सूर्यास्त के वक्त जो धन याचकों को नहि दिया जाता, वह दूसरे दिन सुबह किसका होगा, यह मैं नहीं जानता !

**अशनादीनि दानानि धर्मोपकरणानि च ।**

**साधुभ्यः साधुयोग्यानि देयानि विधिना बुधैः ॥**

साधु पुरुषों को, साधुओं के योग्य अशन आदि धर्म के उपकरणों का दान बुधजनों को विधिपूर्वक करना चाहिए ।

# धर्मरक्षापञ्चाङ्गम्

नाना दानं मया दत्तं रत्नानि विविधानि च ।

नो दत्तं मधुरं वाक्यं तेनाहं शूकरो मुखे ॥

मैंने अनेक प्रकार के दान और विविध रत्न दिये, पर एक भी मधुर वाक्य नहीं दिया, इस लिए मेरा मुख सूअर का है ।

अर्थिप्रश्नकृतौ लोके सुलभौ तौ गृहे गृहे ।

दाता चोत्तरदश्चैव दुर्लभौ पुरुषौ भुवि ॥

इस दुनिया में याचक और प्रश्नकर्ता घर-घर में सुलभ है, पर दाता और उत्तर देने वाले अति दुर्लभ है ।

## भारत महिमा

अत्र जन्म सहस्राणां सहस्रैरपि सत्तम।

कदाचिल्लभते जन्तुर्मानुष्यं पुण्यसञ्चयात्।।

सैंकड़ों जन्मों के पश्चात् पुण्य जागने पर ही किसी को भारत की भूमि पर मनुष्ये के रूप में जन्म मिलता है।

ऐक्यं बलं समाजस्य तदभावे स दुर्बलः ।

तस्मात् ऐक्यं प्रशंसन्ति दृढं राष्ट्रहितैषिणः ॥

एकता समाज की शक्ति है, और इसके बिना हम दुर्बल है। अत: देश के शुभ चिंतक एकता को प्रोत्साहन देते हैं।

गायन्ति देवाः किल गीतकानि धन्यास्तु ते भारतभूमिभागे ।

स्वर्गापवर्गास्पदमार्गभूते भवन्ति भूयः पुरुषाः सुरत्वात्॥

देवगण भी यह गान करते हैं कि जिन्होंने भारतवर्ष में जन्म लिया है, जो कि स्वर्ग और मोक्ष का मार्ग है, वे पुरुष हम देवताओं से भी अधिक धन्य हैं।

रत्नाकरधौतपदां हिमालयकिरीटिनीम्।

ब्रह्मराजर्षिरत्नाढ्यां वन्देभारतमातरम्॥

जिनके पैर समुद्र द्वारा धोए जाते हैं और जो हिमालय से सुशोभित हैं, वह, जो कई ब्रह्मऋषियों और राजऋषियों से भरा है। ऐसी मेरी भारत माता को अभिवन्दन।

उत्तरं यत्समुद्रस्य हिमाद्रेश्चैव दक्षिणम्।

वर्षं तद्भारतं नाम भारती यत्र सन्ततिः।।

जो समुद्र के उत्तर तथा हिमालय के दक्षिण में स्थित है, वह देश भारतवर्ष कहलाता है। उसमें भरत की संतान बसी हुई है।

भारतीया वयम् भारतीया वयम् ।

भारतं मे प्रियं राजते भूतले

यस्य दिव्यं यशः कोविदैर्गीयते ।

मानवानां कृते यत् कृतं भारते

तन्न सत्यं क्वचिद् दृश्यते भूतले ॥

# धर्मरक्षापञ्चाङ्गम्

हम सभी भारतीय हैं, हम सब भारतीय हैं। मेरा प्रिय भारत सम्पूर्ण संसार में सुशोभित है। जिसके दिव्य यश का गीत प्रकांड विद्वानों के द्वारा गाया जाता है। भारत में जो मानवता का रूप दिखाई देता है वह सत्य संसार में कहीं भी नहीं दिखाई देता है।

**वयं भारतीयाः स्वभूमिं नमामः**

**परं धर्ममेकं सदा मानयामः।**

**यदर्थं धनं जीवनं चार्पयामः**

**प्रियं भारतं तत् सदा वन्दनीयम् ।।**

हम भारतीय अपनी भूमि को नमन करते है सदा एक परमधर्म को मानेंगे। जिसके लिए धन जीवन का अर्पण करेंगे। ऐसे प्रिय भारत की सदा वंदना करेंगे।

**वन्दे नितरां भारतवसुधाम्।**

**दिव्यहिमालय-गंगा-यमुना-सरयू-**

**कृष्णशोभितसरसाम् ॥**

देवभूमि हिमालय, गंगा, यमुना, सरयू, कृष्णा और कई नदियों के साथ चमकने वाली भारत की भूमि को नमन

**रक्तेन भाव्यं स्वातंत्र्ययज्ञम् न भिक्षया वा सत्याग्रहेण ।**

**आज़ादहिन्दस्य प्रवर्तकः सः सुभाषचंद्रः जयतु सदैव ।।**

स्वतंत्रता का यज्ञ खून की समिधा से होता है, भिक्षा या सत्याग्रह से नही। ये बताने वाले आज़ाद हिन्द के निर्माता सुभाषचन्द्र की जय हो !!

नोटः- महान सत्यता, यथार्थ ज्ञान, क्षात्रतेज, धर्म के प्रति समर्पण, दक्षता, तपस्या, शक्ति और बलिदान – ये गुण राष्ट्र को बनाएँ रखते हैं।

## गुरु प्रशंसा

**गुरुर्ब्रह्मा ग्रुरुर्विष्णुः गुरुर्देवो महेश्वरः।**

**गुरुः साक्षात् परं ब्रह्म तस्मै श्री गुरवे नमः।।**

गुरु ब्रह्मा है, गुरु विष्णु है, और गुरु ही भगवान शंकर है। गुरु हि साक्षात् परब्रह्म है, उन सद्गुरु को प्रणाम करता हूँ।

**अखण्डमण्डलाकारं व्याप्तं येन चराचरम्।**

**तत्पदं दर्शितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः।।**

उस महान गुरु को मेरा प्रणाम, जिसने उस अवस्था का साक्षात्कार करना संभव किया जो पूरे ब्रम्हांड में व्याप्त है, सभी जीवित और मृत्य (मृत) में।

**अज्ञान तिमिरान्धस्य ज्ञानाञ्जन शलाकया ।**

**चक्षुरुन्मीलितं येन तस्मै श्री गुरवे नमः ॥**

जिसने ज्ञानांजनरुप शलाका से, अज्ञानरुप अंधकार से अंध हुए लोगों की आँखें खोली, उन गुरु को नमस्कार ।

# धर्मरक्षापञ्चाङ्गम्

**अनेकजन्मसंप्राप्त कर्मबन्धविदाहिने ।**

**आत्मज्ञानप्रदानेन तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥**

उस महान गुरु को नमस्कार, जो असंख्य जन्मों के कर्मों से बने बंधनों को स्वयं जलाने का आत्मज्ञान दान दे रहा है।

**मन्नाथः श्रीजगन्नाथः मद्गुरुः श्रीजगद्गुरुः ।**

**मदात्मा सर्वभूतात्मा तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥**

उस महान गुरु को गुरु को मेरा सादर प्रणाम, जो मेरा इश्वर और पुरे ब्रम्हांड का इश्वर है, मेरा गुरु और पुरे ब्रम्हांड का गुरु है, जो मेरे अन्दर और सभी चेतन में व्याप्त है।

**त्वमेव माता च पिता त्वमेव, त्वमेव बन्धुश्च सखा त्वमेव ।**

**त्वमेव विद्या द्रविणं त्वमेव, त्वमेव सर्वं मम देव देव ॥**

हे गुरुदेव आप मेरे माता और पिता के समान है, आप मेरे भाई और साथी है, आप ही मेरे ज्ञान और धन है. प्रभु, आप सब कुछ हैं।

**विद्वत्त्वं दक्षता शीलं सङ्कान्तिरनुशीलनम् ।**

**शिक्षकस्य गुणाः सप्त सचेतस्त्वं प्रसन्नता ॥**

विद्वत्व, दक्षता, शील, संक्रांति, अनुशीलन, सचेतत्व, और प्रसन्नता – ये सात शिक्षक के गुण हैं।

**धर्मज्ञो धर्मकर्ता च सदा धर्मपरायणः।**

**तत्वेभ्यः सर्वशास्त्रार्थादेशको गुरुरुच्यते॥**

धर्म को जाननेवाले, धर्म मुताबिक आचरण करनेवाले, धर्मपरायण, और सब शास्त्रों में से तत्वों का आदेश करनेवाले गुरु कहे जाते हैं।

**विनयफलं शुश्रूषा गुरुशुश्रूषाफलं श्रुतं ज्ञानम्।**

**ज्ञानस्य फलं विरतिः विरतिफलं चाश्रवनिरोधः।।**

विनय का फल सेवा है, गुरुसेवा का फल ज्ञान है, ज्ञान का फल विरक्ति (स्थायित्व) है, और विरक्ति का फल आश्रवनिरोध (बंधनमुक्ति तथा मोक्ष) है।

**महाजनस्य संपर्क: कस्य नोन्नतिकारक:।**

**पद्मपत्रस्थितं तोयं धत्ते मुक्ताफलश्रियम्॥**

महाजनों गुरुओं के संपर्क से किस की उन्नति नहीं होती। कमल के पत्ते पर पड़ी पानी की बूंद मोती की तरह चमकती है।

**नीचं शय्यासनं चास्य सर्वदा गुरुसंनिधौ।**

**गुरोस्तु चक्षुर्विषये न यथेष्टासनो भवेत्।।**

गुरु के पास हमेशा उनसे छोटे आसन पर ही बैठना चाहिए। गुरु के आते हुए दिखाई देने पर भी अपनी मनमानी से नहीं बैठे रहना चाहिए।

**धर्मज्ञो धर्मकर्ता च सदा धर्मपरायणः ।**

**तत्वेभ्यः सर्वशास्त्रार्थादेशको गुरुरुच्यते ॥**

धर्म को जाननेवाले, धर्म मुताबिक आचरण करनेवाले, धर्मपरायण, और सब शास्त्रों में से तत्त्वों का आदेश करनेवाले गुरु कहे जाते हैं ।

**निवर्तयत्यन्यजनं प्रमादतः स्वयं च निष्पापपथे प्रवर्तते ।**

**गुणाति तत्वं हितमिच्छुरंगिनाम् शिवार्थिनां यः स गुरु र्निगद्यते ॥**

जो दूसरों को प्रमाद करने से रोकते हैं, स्वयं निष्पाप रास्ते से चलते हैं, हित और कल्याण की कामना रखनेवाले को तत्त्वबोध करते हैं, उन्हें गुरु कहते हैं ।

**किमत्र बहुनोक्तेन शास्त्रकोटि शतेन च ।**

**दुर्लभा चित्त विश्रान्तिः विना गुरुकृपां परम् ॥**

बहुत कहने से क्या ? करोडों शास्त्रों से भी क्या ? चित्त की परम् शांति, गुरु के बिना मिलना दुर्लभ है ।

**प्रेरकः सूचकश्वैव वाचको दर्शकस्तथा ।**

**शिक्षको बोधकश्चैव षडेते गुरवः स्मृताः ॥**

प्रेरणा देनेवाले, सूचन देनेवाले, (सच) बतानेवाले, (रास्ता) दिखानेवाले, शिक्षा देनेवाले, और बोध करानेवाले – ये सब गुरु समान है ।

**गुकारस्त्वन्धकारस्तु रुकार स्तेज उच्यते ।**

**अन्धकार निरोधत्वात् गुरुरित्यभिधीयते ॥**

'गु'कार अर्थात् अंधकार, और 'रु'कार अर्थात् तेज; जो अंधकार का (ज्ञान का प्रकाश देकर) निरोध करता है, वही गुरु कहा जाता है ।

**शरीरं चैव वाचं च बुद्धिन्द्रिय मनांसि च ।**

**नियम्य प्राञ्जलिः पश्येत् वीक्षमाणो गुरोर्मुखम् ॥**

शरीर, वाणी, बुद्धि, इंद्रिय और मन को संयम में रखकर, हाथ जोडकर गुरु के सन्मुख देखना चाहिए ।

**गुरोर्यत्र परीवादो निंदा वापिप्रवर्तते ।**

**कर्णौ तत्र विधातव्यो गन्तव्यं वा ततोऽन्यतः ॥**

जहाँ गुरु की निंदा होती है वहाँ उसका विरोध करना चाहिए । यदि यह शक्य न हो तो कान बंद करके बैठना चाहिए; और (यदि) वह भी शक्य न हो तो वहाँ से उठकर दूसरे स्थान पर चले जाना चाहिए ।

**यः समः सर्वभूतेषु विरागी गतमत्सरः ।**

**जितेन्द्रियः शुचिर्दक्षः सदाचार समन्वितः ॥**

गुरु सब प्राणियों के प्रति वीतराग और मत्सर से रहित होते हैं । वे जीतेन्द्रिय, पवित्र, दक्ष और सदाचारी होते हैं ।

**एकमप्यक्षरं यस्तु गुरुः शिष्ये निवेदयेत् ।**

**पृथिव्यां नास्ति तद् द्रव्यं यद्दत्वा ह्यनृणी भवेत् ॥**

गुरु शिष्य को जो एक अक्षर भी कहे, तो उसके बदले में पृथ्वी का ऐसा कोई धन नहीं, जो देकर गुरु के ऋण में से मुक्त हो सकें ।

**बहवो गुरवो लोके शिष्य वित्तपहारकाः ।**

**क्वचितु तत्र दृश्यन्ते शिष्यचित्तापहारकाः ॥**

जगत में अनेक गुरु शिष्य का वित्त हरण करनेवाले होते हैं; परंतु, शिष्य का चित्त हरण करनेवाले गुरु शायद हि दिखाई देते हैं ।

**सर्वाभिलाषिणः सर्वभोजिनः सपरिग्रहाः ।**

**अब्रह्मचारिणो मिथ्योपदेशा गुरवो न तु ॥**

अभिलाषा रखनेवाले, सब भोग करनेवाले, संग्रह करनेवाले, ब्रह्मचर्य का पालन न करनेवाले, और मिथ्या उपदेश करनेवाले, गुरु नहीं है ।

**दुग्धेन धेनुः कुसुमेन वल्ली शीलेन भार्या कमलेन तोयम् ।**

**गुरुं विना भाति न चैव शिष्यः शमेन विद्या नगरी जनेन ॥**

जैसे दूध बगैर गाय, फूल बगैर लता, शील बगैर भार्या, कमल बगैर जल, शम बगैर विद्या, और लोग बगैर नगर शोभा नहीं देते, वैसे हि गुरु बिना शिष्य शोभा नहीं देता ।

**पूर्णे तटाके तृषितः सदैव भूतेऽपि गेहे क्षुधितः स मूढः ।**

**कल्पद्रुमे सत्यपि वै दरिद्रः गुर्वादियोगेऽपि हि यः प्रमादी ॥**

जो व्यक्ति न गुरु मिलने के बाद भी प्रमादी रहे, वह मूर्ख पानी से भरे हुए सरोवर के पास होते हुए भी प्यासा, घर में अनाज होते हुए भी भूखा, और कल्पवृक्ष के पास रहते हुए भी दरिद्र है ।

**दृष्टान्तो नैव दृष्टस्त्रिभुवनजठरे सद्गुरोर्ज्ञानदातुः**

**स्पर्शश्चेत्तत्र कलप्यः स नयति यदहो स्वहृतामश्मसारम् ।**

**न स्पर्शत्वं तथापि श्रितचरगुणयुगे सद्गुरुः स्वीय-**

**शिष्ये स्वीयं साम्यं विधते भवति निरुपमस्तेवालौकिकोऽपि ॥**

तीनों लोक, स्वर्ग, पृथ्वी, पाताल में ज्ञान देनेवाले गुरु के लिए कोई उपमा नहीं दिखाई देती । गुरु को पारसमणि के जैसा मानते है, तो वह ठीक नहीं है, कारण पारसमणि केवल लोहे को सोना बनाता है, पर स्वयं जैसा नहीं बनाता ! सद्गुरु तो अपने चरणों का आश्रय लेनेवाले शिष्य को अपने जैसा बना देता है; इस लिए गुरुदेव के लिए कोई उपमा नहि है, गुरु तो अलौकिक है ।

## पिता का महत्व

**पिता धर्मः पिता स्वर्गः पिता हि परमं तपः।**

**पितरि प्रीतिमापन्ने प्रीयन्ते सर्वदेवताः॥**

**पितरौ यस्य तृप्यन्ति सेवया च गुणेन च।**

**तस्य भागीरथीस्नानमहन्यहनि वर्तते॥**

**सर्वतीर्थमयी माता सर्वदेवमयः पिता।**

# धर्मरक्षापञ्चाङ्गम्

**मातरं पितरं तस्मात् सर्वयत्नेन पूजयेत्॥**

**मातरं पितरंश्चैव यस्तु कुर्यात् प्रदक्षिणम्।**

**प्रदक्षिणीकृता तेन सप्तदीपा वसुन्धरा॥**

पद्मपुराण में कहा गया है कि पिता धर्म है, पिता स्वर्ग है और पिता ही सबसे श्रेष्ठ तप है। पिता के प्रसन्न हो जाने पर सम्पूर्ण देवता प्रसन्न हो जाते हैं। जिसकी सेवा और सदगुणों से पिता-माता संतुष्ट रहते हैं, उस पुत्र को प्रतिदिन गंगा-स्नान का पुण्य मिलता है। माता सर्वतीर्थमयी है और पिता सम्पूर्ण देवताओं का स्वरूप है। इसलिये सब प्रकार से माता-पिता का पूजन करना चाहिये। माता-पिता की परिक्रमा करने से पृथ्वी की परिक्रमा हो जाती है।

**पन्चान्यो मनुष्येण परिचया प्रयत्नतरू ।**

**पिता मातााग्निरात्मा च गुरुश्च भरतर्षभ ।।**

भरतश्रेष्ठ ! पिता, माता अग्नि, आत्मा और गुरु – मनुष्य को इन पांच अग्नियों की बड़े यत्न से सेवा करनी चाहिए।

**सत्यं माता पिता ज्ञानं धर्मो भ्राता दया सखी।**

**शान्तिः पत्नी क्षमा पुत्रः षडमी मम बान्धवाः।।**

सवाई मेरी माता है। ज्ञान पिता है। धर्म भाई है। और दया सहेली है। शान्ति पत्नी और क्षमा पुत्र है। ये छः मेरे बन्धु हैं।

**मातृपितृकृताभ्यासो गुणितामेति बालकः ।**

**न गर्भच्युतिमात्रेण पुत्रो भवति पण्डितः ।।**

माता और पिता के कारित अभ्यास से बालक विद्वान बनता है न कि गर्भ से बाहर आते ही बिना पुरुषार्थ के ही विद्वान् बन जाता है।

**पिता स्वर्गः पिता धर्मः पिता परमकं तपः ।**

**पितरि प्रीतिमापन्ने सर्वाः प्रीयन्ति देवताः ॥**

मेरे पिता मेरे स्वर्ग हैं, मेरे पिता मेरे धर्म हैं, वे मेरे जीवन की परम तपस्या हैं। जब वे खुश होते हैं, तब सभी देवता खुश होते हैं !

**सर्वतीर्थमयी माता सर्वदेवमयः पिता ।**

**मातरं पितरं तस्मात् सर्वयत्नेन पूजयेत् ॥**

मनुष्य के लिये उसकी माता सभी तीर्थों के समान तथा पिता सभी देवताओं के समान पूजनीय होते है।अतः उसका यह परम् कर्तव्य है कि वह उनका अच्छे से आदर और सेवा करे।

**जनकश्चोपनेता च यश्च विद्यां प्रयच्छति।**

**अन्नदाता भयत्राता पश्चैते पितरः स्मृताः॥**

जन्मदाता, उपनयन संस्कारकर्ता, विद्या प्रदान करने वाला अन्नदाता और भय से रक्षा करने वाला – ये पांच व्यक्ति को पिता कहा गया है।

## नारी एक शक्ति

# धर्मरक्षापञ्चाङ्गम्

**दशपुत्रसमा कन्या दशपुत्रान्प्रवर्धयन्।**

**यत्फलं लभते मर्त्यस्तल्लभ्यं कन्ययैकया॥**

अकेली कन्या ही दश पुत्रों के समान है। दश पुत्रों के लालन पालन से जो फल प्राप्त होता है वह अकेले कन्या के पोषण से ही प्राप्त हो जाता है।

**यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवताः।**

**यत्रैतास्तु न पूज्यन्ते सर्वास्तत्राफला क्रियाः॥**

मनुस्मृति में कहा गया है कि जहां स्त्रियों का आदर होता है, वहां देवता रमण करते हैं। जहां उनका का आदर नहीं होती, वहां सब काम निष्फल होते हैं।

**अतुलं तत्र तत्तेजः सर्वदेवशरीरजम्।**

**एकस्थं तदभून्नारी व्याप्तलोकत्रयं त्विषा॥**

सभी देवताओं से उत्पन्न हुआ और तीनों लोकों में व्याप्त। वह अतुल्य तेज जब एकत्रित हुआ तब वह नारी बनी।

**नास्ति मातृसमा छाया नास्ति मातृसमा गतिः।**

**नास्ति मातृसमं त्राणं नास्ति मातृसमा प्रपा॥**

माता के समान कोई छाया नहीं, कोई आश्रय नहीं, कोई सुरक्षा नहीं और न ही माता के समान इस संसार में कोई जीवनदाता है।

**न कन्यायाः पिता विद्वान् ग्रहिणयात्-शुल्कम् अणु-अपि।**

**गृहणन्-शुल्कं हि लोभेन स्यान् नरो अपत्यविक्रयी ।।**

विद्वान् पिता, कन्यादान में कुछ भी उसके बदले में मूल्य न लेवे, यदि लोभ से कुछ ले लेता है, तो वह संतान को बेचने वाला होता हैं।

**शोचन्ति जामयोयत्र विनश्यत्याशु तत् कुलम्।**

**न शोचन्ति तु यत्रैता वर्धते तद्धि सर्वदा।।**

जिस कुल में स्त्रियां शोक में रहती है, वह कुल शीघ्र ही बिगड़ जाता है, और जहां प्रसन्न रहती है, वह सदा के लिए बढ़ता जाता है।

**जामयो यानि गेहानी शपन्त्यप्रतिपूजिताः।**

**तानि कृत्याहतानीव विनश्यन्ति समन्ततः।।**

जिस कुल में स्त्रियों का सत्कार नहीं है, वह उनके श्राप से नष्ट हो जाता है, जैसे मारण करने से हो जाता है।

**तस्मादेताः सदा पूज्या भूषणाच्छादनाशनैः।**

**भूतिकामैर्नरैर्नित्यं सत्करेषूत्सवेषु च॥**

स्त्रियों को सत्कार के मौक़े पर और उत्सवों पर सदा गहना, वस्त्र और स्वादिष्ट भोजन से संतुष्ट करना चाहिए।

**बालिका अहं बालिका नव युग जनिता अहं बालिका ।**

**नाहमबला दुर्बला आदिशक्ति अहमम्बिका ।।**

मैं एक लड़की हूँ, आधुनिक समय की लड़की हूँ। मैं कमजोर या शक्तिहीन नहीं हूं। मैं हूँ आदिशक्ति, मैं हूँ अंबिका...!!

## मित्र प्रशंसा

**आढ् यतो वापि दरिद्रो वा दुःखित सुखितोऽपिवा ।**

**निर्दोषश्च सदोषश्च व्यस्यः परमा गतिः ॥**

चाहे धनी हो या निर्धन, दुःखी हो या सुखी, निर्दोष हो या सदोष – मित्र ही मनुष्य का सबसे बड़ा सहारा होता है।

**न कश्चित कस्यचित मित्रं न कश्चित कस्यचित रिपुः ।**

**व्यवहारेण जायन्ते, मित्राणि रिप्वस्तथा ।।**

न कोई किसी का मित्र होता है, न कोई किसी का शत्रु। व्यवहार से ही मित्र या शत्रु बनते हैं।

**विवादो धनसम्बन्धो याचनं चातिभाषणम् ।**

**आदानमग्रतः स्थानं मैत्रीभङ्गस्य हेतवः॥**

वाद-विवाद, धन के लिये सम्बन्ध बनाना, माँगना, अधिक बोलना, ऋण लेना, आगे निकलने की चाह रखना – यह सब मित्रता के टूटने में कारण बनते हैं।

**तावत्प्रीति भवेत् लोके यावद् दानं प्रदीयते ।**

**वत्सः क्षीरक्षयं दृष्ट्वा परित्यजति मातरम्॥**

लोगों का प्रेम तभी तक रहता है जब तक उनको कुछ मिलता रहता है। मां का दूध सूख जाने के बाद बछड़ा तक उसका साथ छोड़ देता है।

**आलस्यं हि मनुष्याणां शरीरस्थो महान् रिपुः।**

**नास्त्युद्यमसमो बन्धुः कृत्वा यं नावसीदति ॥**

मनुष्यों के शरीर में रहने वाला आलस्य ही उनका सबसे बड़ा शत्रु होता है परिश्रम जैसा दूसरा (हमारा )कोई अन्य मित्र नहीं होता क्योंकि परिश्रम करने वाला कभी दुखी नहीं होता।

**यस्य मित्रेण संभाषो यस्य मित्रेण संस्थितिः।**

**यस्य मित्रेण संलापस्ततो नास्तीह पुण्यवान्॥**

जिसका मित्र के साथ बोल-चाल, रहना-सहना, गुप्त बातचीत (समस्याओं के



समाधान हेतु) हो उसके समान कोई इस संसार में पुण्यवान् नहीं है।

**एक एव सुहृद्धर्मो निधनेऽप्यनुयाति यः।**

**शरीरेण समं नाशं सर्वमन्यत्तु गच्छति॥**

धर्म ही एक ऐसा मित्र हैं जो मरने पर भी (आत्मा के) साथ जाता है, अन्य सब वस्तु शरीर के साथ (यहाँ) ही नाश हो जाती हैं।

## सुभाषितानि

**एकं हन्यान्न वा हन्यादिषुर्मुक्तो धनुष्मता।**

**बुद्धिर्बुद्धिमतोत्सृष्टा हन्याद् राष्ट्रम सराजकम् ॥**

कोई धनुर्धर जब बाण छोड़ता है तो सकता है कि वह बाण किसी को मार दे या न भी मारे, लेकिन जब एक बुद्धिमान कोई गलत निर्णय लेता है तो उससे राजा सहित संपूर्ण राष्ट्र का विनाश हो सकता है ।

**त्रिविधं नरकस्येदं द्वारम नाशनमात्मनः ।**

**काम: क्रोधस्तथा लोभस्तस्मादेतत्त्रयं त्यजेत् ॥**

काम, क्रोध और लोभ-आत्मा को भ्रष्ट कर देने वाले नरक के तीन द्वार कहे गए हैं । इन तीनों का त्याग श्रेयस्कर है ।

**प्राप्यापदं न व्यथते कदाचि- दुद्योगमन्विच्छति चाप्रमत्तः।**

# धर्मरक्षापञ्चाङ्गम्

**दुःखं च काले सहते महात्मा धुरन्धरस्तस्य जिताः सप्तनाः ॥**

जो व्यक्ति मुसीबत के समय भी कभी विचलित नहीं होता, बल्कि सावधानी से अपने काम में लगा रहता है, विपरीत समय में दुःखों को हँसते-हँसते सह जाता है, उसके सामने शत्रु टिक ही नहीं सकते; वे तूफान में तिनकों के समान उड़कर छितरा जाते हैं ।

**दानं होमं दैवतं मङ्गलानि प्रायश्चित्तान् विविधान् लोकवादान् ।**

**एतानि यः कुरुत नैत्यकानि तस्योत्थानं देवता राधयन्ति ॥**

जो व्यक्ति दान, यज्ञ, देव -स्तुति, मांगलिक कर्म, प्रायश्चित तथा अन्य सांसरिक कार्यों को यथाशक्ति नियमपूर्वक करता है ,देवी-देवता स्वयं उसकी उन्नति का मार्ग प्रशस्त करते हैं ।

**यत् सुखं सेवमानोपि धर्मार्थाभ्यां न हीयते।**

**कामं तदुपसेवेत न मूढव्रतमाचरेत्। ॥**

व्यक्ति को यह छूट है कि वह न्यायपूर्वक और धर्म के मार्ग पर चलकर इच्छानुसार सुखों का भरपूर उपभोग करें ,लेकिन उनमें इतना आसक्त न हो जाए कि अधर्म का मार्ग पकड़ ले।

**बलवानप्यशक्तोऽसौ धनवानपि निर्धनः ।**

**श्रुतवानपि मूर्खोऽसौ यो धर्मविमुखो जनः ॥**

जो व्यक्ति कर्मठ नहीं हैं अपना धर्म नहीं निभाता वो शक्तिशाली होते हुए भी निर्बल हैं, धनी होते हुए भी गरीब हैं और पढ़े लिखे होते हुये भी अज्ञानी हैं ।

# धर्मरक्षापञ्चाङ्गम्

**चन्दनं शीतलं लोके ,चन्दनादपि चन्द्रमाः ।**

**चन्द्रचन्दनयोर्मध्ये शीतला साधुसंगतिः ॥**

चन्दन को संसार में सबसे शीतल लेप माना गया हैं लेकिन कहते हैं चंद्रमा उससे भी ज्यादा शीतलता देता हैं लेकिन इन सबके अलावा अच्छे मित्रो का साथ सबसे अधिक शीतलता एवम शांति देता हैं ।

**सहसा विदधीत न क्रियामविवेकः परमापदां पदम् ।**

**वृणते हि विमृश्यकारिणं गुणलुब्धाः स्वयमेव संपदः ॥**

जल्दबाजी में कोई कार्य नहीं करना चाहिए क्यूंकि बिना सोचे किया गया कार्य घर में विपत्तियों को आमंत्रण देता हैं । जो व्यक्ति सहजता से सोच समझ कर विचार करके अपना काम करते हैं लक्ष्मी स्वयं ही उनका चुनाव कर लेती हैं ।

**विद्या मित्रं प्रवासेषु ,भार्या मित्रं गृहेषु च ।**

**व्याधितस्यौषधं मित्रं , धर्मो मित्रं मृतस्य च ॥**

यात्रा के समय ज्ञान एक मित्र की तरह साथ देता हैं घर में पत्नी एक मित्र की तरह साथ देती हैं, बीमारी के समय दवाएँ साथ निभाती हैं अंत समय में धर्म सबसे बड़ा मित्र होता हैं ।

**चित्तोद्वेगं विधायापि हरिर्यद्यत् करिष्यति।**

**तथैव तस्य लीलेति मत्वा चिन्तां द्रुतं त्यजेत॥**

चिंता और उद्वेग में संयम रख कर और ऐसा मान कर कि श्रीहरि जो जो भी करेंगे वह उनकी लीला मात्र है, चिंता को शीघ्र त्याग दें ।

**यावद्वित्तोपार्जनसक्त तावन्निजपरिवारो रक्तः।**

**पश्चाज्जीवति जर्जरदेहे, वार्तां कोऽपि न पृच्छति गेहे॥**

जब तक व्यक्ति धनोपार्जन में समर्थ है, तब तक परिवार में सभी उसके प्रति स्नेह प्रदर्शित करते हैं परन्तु अशक्त हो जाने पर उसे सामान्य बातचीत में भी नहीं पूछा जाता है ।

**जानीयात्प्रेषणेभृत्यान् बान्धवान्व्यसनाऽऽगमे।**

**मित्रं याऽऽपत्तिकालेषु भार्यां च विभवक्षये ॥**

किसी महत्वपूर्ण कार्य पर भेजते समय सेवक की पहचान होती है । दुःख के समय में बन्धु-बान्धवों की, विपत्ति के समय मित्र की तथा धन नष्ट हो जाने पर पत्नी की परीक्षा होती है ।

**निषेवते प्रशस्तानी निन्दितानी न सेवते ।**

**अनास्तिकः श्रद्धान एतत् पण्डितलक्षणम् ॥**

सद्गुण, शुभ कर्म, भगवान् के प्रति श्रद्धा और विश्वास, यज्ञ, दान, जनकल्याण आदि, ये सब ज्ञानीजन के शुभ- लक्षण होते हैं ।

**यस्य कृत्यं न विघ्नन्ति शीतमुष्णं भयं रतिः ।**

**समृद्धिरसमृद्धिर्वा स वै पण्डित उच्यते ॥**

# धर्मरक्षापञ्चाङ्गम्

जो व्यक्ति सरदी-गरमी, अमीरी-गरीबी, प्रेम-धृणा इत्यादि विषय परिस्थितियों में भी विचलित नहीं होता और तटस्थ भाव से अपना राजधर्म निभाता है, वही सच्चा ज्ञानी है ।

**क्षिप्रं विजानाति चिरं शृणोति विज्ञाय चार्थं भते न कामात्।**

**नासम्पृष्टो व्युपयुङ्क्ते परार्थे तत् प्रज्ञानं प्रथमं पण्डितस्य ॥**

ज्ञानी लोग किसी भी विषय को शीघ्र समझ लेते हैं, लेकिन उसे धैर्यपूर्वक देर तक सुनते रहते हैं । किसी भी कार्य को कर्तव्य समझकर करते है, कामना समझकर नहीं और व्यर्थ किसी के विषय में बात नहीं करते ।

**आत्मज्ञानं समारम्भः तितिक्षा धर्मनित्यता ।**

**यमर्थान्नापकर्षन्ति स वै पण्डित उच्यते ॥**

जो अपने योग्यता से भली-भाँति परिचित हो और उसी के अनुसार कल्याणकारी कार्य करता हो, जिसमें दुःख सहने की शक्ति हो, जो विपरीत स्थिति में भी धर्म-पथ से विमुख नहीं होता, ऐसा व्यक्ति ही सच्चा ज्ञानी कहलाता है ।

**नाप्राप्यमभिवाञ्छन्ति नष्टं नेच्छन्ति शोचितुम् ।**

**आपत्सु च न मुह्यन्ति नराः पण्डितबुद्धयः ॥**

जो व्यक्ति दुर्लभ वस्तु को पाने की इच्छा नहीं रखते, नाशवान वस्तु के विषय में शोक नहीं करते तथा विपत्ति आ पड़ने पर घबराते नहीं हैं, डटकर उसका सामना करते हैं, वही ज्ञानी हैं ।

**निश्चित्वा यः प्रक्रमते नान्तर्वसति कर्मणः ।**

**अवन्ध्यकालो वश्यात्मा स वै पण्डित उच्यते ॥**

जो व्यक्ति किसी भी कार्य-व्यवहार को निश्चयपूर्वक आरंभ करता है, उसे बीच में नहीं रोकता, समय को नष्ट नहीं करता तथा अपने मन को नियंत्रण में रखता है, वही ज्ञानी है।

**आर्यकर्मणि रज्यन्ते भूतिकर्माणि कुर्वते।**

**हितं च नाभ्यसूयन्ति पण्डिता भरतर्षभ ॥**

ज्ञानीजन श्रेष्ट कार्य करते हैं । कल्याणकारी व राज्य की उन्नति के कार्य करते हैं । ऐसे लोग अपने हितौषी में दोष नही निकालते ।

**अमित्रं कुरुते मित्रं मित्रं द्वेष्टि हिनस्ति च ।**

**कर्म चारभते दुष्टं तमाहुर्मूढचेतसम् ॥**

जो व्यक्ति शत्रु से दोस्ती करता तथा मित्र और शुभचिंतकों को दुःख देता है, उनसे ईर्ष्या-द्वेष करता है । सदैव बुरे कार्यों में लिप्त रहता है, वह मूर्ख कहलाता है ।

**स्वमर्थं यः परित्यज्य परार्थमनुतिष्ठति।**

**मिथ्या चरति मित्रार्थे यश्च मूढः स उच्यते ॥**

जो व्यक्ति अपना काम छोड़कर दूसरों के काम में हाथ डालता है तथा मित्र के कहने पर उसके गलत कार्यो में उसका साथ देता है, वह मूर्ख कहलाता है ।

**श्रुतं प्रज्ञानुगं यस्य प्रज्ञा चैव श्रुतानुगा।**

# धर्मरक्षापञ्चाङ्गम्

**असम्भिन्नार्यमर्यादः पण्डिताख्यां लभेत सः ॥**

जो व्यक्ति गंथों-शास्त्रों से विद्या ग्रहण कर उसी के अनुरूप अपनी बुद्धि को ढलता है और अपनी बुद्धि का प्रयोग उसी प्राप्त विद्या के अनुरूप ही करता है तथा जो सज्जन पुरुषों की मर्यादा का कभी उल्लंघन नहीं करता, वही ज्ञानी है ।

**प्रवृत्तवाक् विचित्रकथ ऊहवान् प्रतिभानवान्।**

**आशु ग्रन्थस्य वक्ता च यः स पण्डित उच्यते ॥**

जो व्यक्ति बोलने की कला में निपुण हो, जिसकी वाणी लोगों को आकर्षित करे, जो किसी भी ग्रंथ की मूल बातों को शीघ्र ग्रहण करके बता सकता हो, जो तर्क-वितर्क में निपुण हो, वही ज्ञानी है ।

**आहार निद्रा भय मैथुनं च सामान्यमेतत् पशुभिर्नराणाम्।**

**धर्मो हि तेषामधिको विशेष: धर्मेण हीनाः पशुभिः समानाः॥**

आहार, निद्रा, भय और मैथुन– ये तो इन्सान और पशु में समान है। इन्सान में विशेष केवल धर्म है, अर्थात् बिना धर्म के लोग पशुतुल्य है।

**पश्य कर्म वशात्प्राप्तं भोज्यकालेऽपि भोजनम् ।**

**हस्तोद्यम विना वक्त्रं प्रविशेत न कथंचन ।।**

भोजन थाली में परोस कर सामने रखा हो पर जब तक उसे उठा कर मुंह में नहीं डालोगे , वह अपने आप मुंह में तो चला नहीं जाएगा।

**नाभिषेको न संस्कारः सिंहस्य क्रियते वने।**

**विक्रमार्जितसत्वस्य स्वयमेव मृगेन्द्रता॥**

सिंह को जंगल का राजा नियुक्त करने के लिए न तो कोई अभिषेक किया जाता है, न कोई संस्कार। अपने गुण और पराक्रम से वह खुद ही मृगेंद्रपद प्राप्त करता है।

**अनेकशास्त्रं बहुवेदितव्यम्, अल्पश्च कालो बहवश्च विघ्ना:।**

**यत् सारभूतं तदुपासितव्यं, हंसो यथा क्षीरमिवाम्भुमध्यात्॥**

संसार में अनेक शास्त्र, वेद है, बहुत जानने को है लेकिन समय बहुत कम है और विद्या बहुत अधिक है। अतः जो सारभूत है उसका ही सेवन करना चाहिए जैसे हंस जल और दूध में से दूध को ग्रहण कर लेता है

**उद्यमेन हि सिध्यन्ति कार्याणि न मनोरथैः ।**

**न हि सुप्तस्य सिंहस्य प्रविशन्ति मुखे मृगाः॥**

कोई भी काम कड़ी मेहनत के बिना पूरा नहीं किया जा सकता है सिर्फ सोचने भर से कार्य नहीं होते है, उनके लिए प्रयत्न भी करना पड़ता है। कभी भी सोते हुए शेर के मुंह में हिरण खुद नहीं आ जाता उसे शिकार करना पड़ता है।

**न ही कश्चित् विजानाति किं कस्य श्वो भविष्यति।**

**अतः श्वः करणीयानि कुर्यादद्यैव बुद्धिमान्॥**

किसी को नहीं पता कि कल क्या होगा इसलिए जो भी कार्य करना है आज ही कर ले यही बुद्धिमान इंसान की निशानी है।

**सुसूक्ष्मेणापि रंध्रेण प्रविश्याभ्यंतरं रिपुः।**

